# निबन्ध-नवनीत

अर्थात्

स्वर्गीय पं० प्रतापनारायण मिश्र के स्फुट

लेखों का संग्रह।

## भाग १

प्रकाशक —

अभ्युदय प्रेस, प्रयाग।



प्रथम संस्करण २,००० | १९१९ | मूल्य ॥)

# चरित्र-चित्रण

## वंश-विवरण ।

पण्डित प्रतापनारायण ने "ब्राह्मण" में अपना चरित लिखना शुरू किया था। आपने उसका नाम रक्खा था "प्रताप-चरित्र"। परन्तु वह पूरा नहीं हुआ। छपा हुआ उसका सिर्फ पहला फार्म, अलग, पुस्तकाकार, खड्गविलास प्रेस बाकीपुर, से हमें मिला है। उसमें प्रतापनारायण ने अपने पूर्वजों का वृत्तान्त लिखा है। उसके अनुसार आप कान्यकुब्ज ब्राह्मणों के अन्तर्गत बैजेगाव के मिश्र थे। आपका गोत्र कात्यायन था। इसी से आप अपने को "महर्षि कात्यायन कुमार" लिखते थे। इनकी देखादेखी और भी दो एक आदमी अपने को "कात्यायन कुमार" कहने लगे हैं। अवध में एक जिला उनाव है। कानपुर से उनाव (शहर) पाच छ कोस है। बैजेगाव उसी ज़िले में है। उनाव से वह थोडी ही दूर है। प्रतापनारायण के पिता का नाम सङ्कटाप्रसाद, पितामह का रामदयाल और प्रपितामह का सेवकनाथ था। इनके पितामह रामदयाल मिश्र, सुनते हैं, कवि थे। पर उनकी लिखी हुई कविता प्रतापनारायण के देखने में नहीं आई। इनके पिता सङ्कटाप्रसाद अच्छे ज्योतिषी थे। १४ वर्ष की उम्र में वे अपना जन्मग्राम छोडकर, जीविका के लिए, कानपुर आये। यहां, धीरे धीरे, उनकी आर्थिक दशा अच्छी हो गई और

उन्होंने कुछ रियासत भी पैदा कर ली। कुछ दिन तक, गाज़ि-उद्दीन हैदर के समय में, दीवान फतेहचन्द के यहां उन्होंने नौकरी भी की। प्रतापनारायण की चाची कानपुर-निवासी प्रसिद्ध प्रयागनारायण तिवारी के वंश की थी। इस योग के कारण प्रतापनारायण के पिता को कानपुर में रहने में बहुत सुभीता हुआ।

## लड़कपन और विद्याभ्यास।

प्रतापनारायण का जन्म आश्विन कृष्ण ९, सं० १९१३, (१८५६ ईसवी) में हुआ था। इनके पिता ज्योतिषी थे। इससे उन्होंने अपने पुत्र प्रतापनारायण को भी ज्योतिर्विद् बनाना चाहा। पर प्रतापनारायण को "आदिनाडी वर हन्ति मध्य-नाडी च कन्यकाम्" वाले मसले पसन्द नहीं आये। इससे लाचार होकर पिता ने उन्हें अंगरेजी मदरसे में भेजा। जिस मदरसे में आपने अंगरेजी का आरम्भ किया उसपर आपकी बहुत दिन तक कृपा नहीं रही। इस कारण पादरियों के मदरसे में आपने पदार्पण किया। वहां उनका और 'आर्मी प्रेस", (कानपुर) के मालिक बाबू सीताराम का साथ हुआ। बाबू सीताराम से मालूम हुआ कि प्रतापनारायण का दिल पढ़ने में न लगता था। इससे वे अपने अध्यापकों के बहुधा कोपभाजन हुआ करते थे। धीरे धीरे उन्हें पढ़ना पीड़ाजनक मालूम होने लगा और अंगरेजी की बहुत ही थोड़ी शिक्षा प्राप्त करके आपने, १८७५ ईसवी के लगभग, स्कूल से अपना पिण्ड छुड़ाया। इसके कुछ दिनों बाद आपके पिता की मृत्यु हुई। इससे इनकी शिक्षा की इकदमही समाप्ति हो गई। स्कूल में इनकी दूसरी भाषा हिन्दी थी। पर इन्होंने उर्दू में

भी अच्छा अभ्यास कर लिया था। आपने फारसी और संस्कृत में भी कुछ कविता लिखी है। इससे जान पड़ता है कि इन भाषाओं में भी आपकी गति थी। बंगला भी इन्होंने सीख लिया था।

## कविता-प्रेम।

जिस जमाने में प्रतापनारायण स्कूल में थे, बाबू हरिश्चन्द्र का "कविवचनसुधा" पत्र एवं उन्नत अवस्था में था। उसमें बहुत ही मनोरञ्जक गद्य पद्य मय लेख निकलते थे। उसे, और बाबू हरिश्चन्द्र की अन्यान्य रचनाओं को भी, पढ़कर प्रतापनारायण की प्रवृत्ति कविता की तरफ हुई। उस समय कानपुर में लावनीबाजों का बड़ा जोर शोर था। बाबू सीताराम कहते हैं कि लावनी गानेवालों की कई जमातें यहां थीं। लावनी का प्रसिद्ध कवि बनारसी भी उस समय अक्सर कानपुर में रहा करता था। वे लोग अक्सर सर्वसाधारण में लावनी गाया करते थे। उनके दो दल इकट्ठे हो जाते थे और लावनी कहने में एक दूसरे को परास्त करने की चेष्टा करते थे। उनमें से कोई कोई आदमी बहुत अच्छी लावनी कहते थे और मौके मौके पर नई लावनी बना भी लेते थे। प्रतापनारायण इन लोगों की जमातों में कभी कभी जाते थे। इसी समय कानपुर के प्रसिद्ध कवि पण्डित ललिताप्रसाद त्रिवेदी के धनुष-यज्ञ का धूम थी। आप राम लीला—विशेष करके धनुष यज्ञ—कराने में बड़े निपुण थे। समयानुकूल अच्छी अच्छी कविता की रचना करके और उसे लीलागत पात्रों के मुह से सुनाकर सुननेवालों के मन को आप मोहित कर लेते थे। प्रतापनारायण भी इस लीला में शामिल होते थ और "ललित"

जी की कविता को पाठ करते थे। हरिश्चन्द्र के लेख पढने, लावनीवालों की लावनी सुनने, और "ललित" जी की लीला में योग देने से, सुनते हैं, प्रतापनारायण की हृदय भूमि में कविता का बीज अच्छी तरह अङ्कुरित हो गया। इसके बाद छन्द शास्त्र के नियम भी शायद उन्होंने "ललित" जी से सीखे। क्योंकि, सुनते है, इस विषय में वे "ललित" जी को अपना गुरु मानते थे।

## ब्राह्मण।

प्रतापनारायण को हिन्दी अखबार पढने का लडकपन ही से शौक था। इसी शौक से धीरे धीरे उत्साहित होकर गोपीनाथ खन्ना इत्यादि की मदद से इन्होंने १५ मार्च १८८३ से "ब्राह्मण" नामक एक १२ पृष्ठ का मासिकपत्र निकालना शुरू किया। यह कोई दस वर्ष तक निकलता रहा। पर निकलने में यह बहुत अनियमित था। जन्म होने के थोडे ही दिन बाद इसके निकलने में देरी होने लगी। इस देरी का कारण प्राय पण्डित प्रतापनारायण की बीमारी थी। आप अक्सर बीमार रहा करते थे। विशेष शिकायत आपको बवासीर की थी। १८८७ ईसवी में "ब्राह्मण" कुछ दिनों के लिए बन्द भी होगया था। इनकी मृत्यु के बाद भी "खड्ग-विलास प्रेस" (बाकीपुर) के मालिक, बाबू रामदीनसिंह, ने "ब्राह्मण" को कुछ समय तक जीवित रक्खा। पर वह चला नहीं, बन्द ही हो गया। प्रतापनारायण पर बाबू रामदीनसिंह की विशेष कृपा थी। उनकी बहुत सी पुस्तकों को बाबू साहब ने छापकर प्रकाशित किया है। प्रतापनारायण ने कुछ को

छोड़ कर अपनी सब पुस्तकों का अधिकार बाबू रामदीन सिंह को ही दे दिया था।

"ब्राह्मण" में पण्डित प्रतापनारायण धार्मिक, सामाजिक और राजनैतिक सभी तरह के लेख लिखते थे। यहां तक कि आप खबरें भी छापते थे। कभी कभी कानपुर की बहुत छोटी छोटी खबरें तक भी आप प्रकाशित कर देते थे। "ब्राह्मण" का पहला अङ्क होली के दिनों में निकला था। उसकी प्रस्तावना में प्रतापनारायण ने, उसकी पैदाइश होली को बतलाकर, आगे चलकर, थोड़ी दूर पर होली पर ही एक लेख लिखा। लेख दिल्लगी से भरा हुआ है। पर उसके बीच में जो मत मतान्तर की बातें आ गई हैं, वे जबरदस्ती लाई गई मालूम होती हैं।

"ब्राह्मण" में कैसे लेख निकलते थे इसका अन्दाज़ा लगाने के लिए कुछ लेखों के नाम हम नीचे देते है—

१। बेगार, २। होली, ३। रिश्वत ४। देशोन्नति, ५। गुप्त ठग (दूकानदार), ६। मुच्छ, ७। कानपुर माहात्म्य (आल्हा), ८। शोकाश्रु (हरिश्चन्द्र के मरने पर कविता), ९। विस्फोटक १०। भारत रोदन (कविता), ११। देशी कपड़ा, १२। प्रेम एव परोधर्म्म, १३। गंगाजी, १४। मानस रहस्य, १५। बन्दरों की सभा, १६। टेढ़ जानि शङ्का सब काहू १७। घूरे के लत्ता बिनैं, कनातन का डौल बाधैं, १८। खरी बात शहिदुल्ला कहैं, सब के जी ते उतर रहैं, १९। जानै न बूझै, कठौता लैके जूझै, २०। हाथी चले ही जाते हैं कुत्ते भोंका ही करते हैं, इत्यादि।

"ब्राह्मण" के जमाने में हिन्दी की तरफ लोगों का ध्यान नया ही नया गया था। इसमें मासिक पुस्तकों में जैसे लेख होने चाहियें वैसे बहुत कम लेख "ब्राह्मण" में निकले। हमने

इस पत्र के पहले तीन साल के सब अङ्क देख डाले, पर इतिहास, जीवन चरित्र, विज्ञान, पुरातत्व अथवा और किसी मनोरञ्जक या लाभदायक शास्त्रीय विषय पर कोई अच्छे लेख हमें न मिले। इसमें पण्डित प्रतापनारायण का दोष कम था, समय का अधिक।

प्रतापनारायण की हिन्दी खूब मुहावरेदार होती थी। वे अपने लेखों में कहावतें बहुत लिखते थे। पर शब्द-शुद्धि की तरफ उनका खयाल कम था। म्लेच्छ, रिपि, रिपीश्वर, रितु, अहम्त, लेखणी, औगुण, मात्रभाषा आदि व्याकरण विरुद्ध शब्द जगह जगह पर देख पड़ते हैं। सम्भव है ऐसे शब्द सावधानी से प्रूफ न देखने के कारण रह गये हों। या हिन्दी समझ कर प्रतापनारायण ने इन्हें ऐसा ही लिखा हो। 'ब्राह्मण' में हमें कितने ही संस्कृत के वाक्य भी व्याकरण विरुद्ध मिले यथा "अहं पण्डितम्"। "स्वधर्मो निधनं श्रेय"। "का चिन्ता मरणो रणो"। "यथानामस्तथागुणः"। इनको देखकर पण्डित प्रतापनारायण की संस्कृतज्ञता के विषय में शङ्का होने लगती है। पर संस्कृत में भी उन्होंने कविता लिखी है। उनकी एक पुस्तक का नाम है "मन की लहर"। उसमें एक लावनी संस्कृत में है। वह यद्यपि निर्दोष नहीं है तथापि बुरी भी नहीं है। इसी पुस्तक में पण्डित प्रतापनारायण की कुछ फारसी कविता भी है। पर फारसी के अच्छे जाननेवाले ही उसपर अपनी राय दे सकते हैं। १५ मई १८८३ ईसवी के "ब्राह्मण" में एक लेख बेगार पर है। वह अंगरेज़ी में है। पता लगाने से मालूम हुआ कि वह मिशन स्कूल के अध्यापक बाबू नन्हेमल का लिखा हुआ है। प्रतापनारायण ने अपना उपनाम "ईश्वरावलम्बित" रक्खा था और उनके साथी

मास्टर नन्हेमल "सुखदावलम्बित" (?)। "सुखदावलम्बित" जी अभी विद्यमान हैं।

प्रतापनारायण के लेखों में मनोरञ्जकता की मात्रा खूब होती थी। हास्य रस के लाने का जहा पर जरा भी मौका होता था वहां वे उसे हाथ से न जाने देते थे। कभी कभी उर्दू की तरह की अनुप्रासपूर्ण बनावटी इबारत भी आप लिखते थे। इनकी कविता बहुत अच्छी होती थी। कभी कभी ये "ब्राह्मण" की क़ीमत तक, दानग्राही ब्राह्मण की तरह, कविता में माँगते थे। देखिए—

( १ )

## विज्ञापन।

चार महीने होचुके 'ब्राह्मण" की सुधि लेव।
गंगामाई जै करैं हमैं दक्षिणा देव॥ १ ॥

जो बिन मांगे दीजिये दुहु दिश होय अनन्द।
तुम निश्चिंत हो हम करैं, मागन की सौगंद॥ २ ॥

सदुपदेश नितही करैं,* मागैं भोजन पात्र।
देखहु हम सम दूसरा, कहा दान कर पात्र॥ ३ ॥

तुर्त दान जो करिय तो, होय महा कल्यान।
बहुत बकायें लाभ क्या? समुझ जाव जजमान॥ ४ ॥

रूप राज की कगर पर, जितने होय निशान।
तिते वर्ष सुख सुजस जुत जियत रहो जजमान॥ ५ ॥

---

* "करैं", "हमैं"—प्रयोग याद रखिये।

( २ )

## हरिगङ्गा।

आठ मास बीते जजमान।
अब तो करो दच्छिना दान॥ हरिगङ्गा
आजु कालिह जो रुपया देव।
मानौ कोटि यज्ञ करि लेव॥ हरिगङ्गा
मांगत हमका लागै लाज।
पै रुपया बिन चलै न काज॥ हरिगङ्गा
तुम अधीन ब्राह्मन के प्रान।
ज्यादा कौन बकै जजमान॥ हरिगङ्गा
जो कहु देहौ बहुत खिझाय।
यह कौनिउं भलमसी आय॥ हरिगङ्गा
सेघादान अकारथ (?) होय।
हिन्दू जानत हैं सब कोय॥ हरिगङ्गा
हँसी खुसी से रुपया देव।
दूध पूत सब हमते लेव॥ हरिगङ्गा
काशी पुन्नि गया मां पुन्नि।
बाबा बैजनाथ मा पुन्नि॥ हरिगङ्गा

प्रतापनारायण के कोई कोई लेख व्यग्य से बेतरह भरे हुए होते थे। उन्होंने एक दफा भड्डुड और फक्कड का किस्सा उत्तर प्रत्युत्तर के रूप में लिखा था। वह साद्यन्त विकट व्यग्यों से पूर्ण है। हसी दिल्लगी के लेख लिखकर ग्राहकों को रिझाना इन्हें खूब आता था। तिस पर भी लोग "ब्राह्मण" की कीमत वक्त पर न देते थे। बहुतेरे तो देते ही न थे। इससे इनको तग होना पडता था और घाटा भी उठाना

पड़ता था। एक बार बीमारी के बाद बाबू हरिश्चन्द्र के स्नान करने और अन्त में उनके मरने पर इन्होंने अपने पत्र में बहुत अच्छी कविता लिखी थी। अपनी कविता में इन्होंने बाबू हरिश्चन्द्र की बहुत तारीफ की है। एक जगह आप कहते हैं—

बनारस की जमीं नाज़ा है जिसकी पायबोसी पर।
अदब से जिसके आगे चर्ख़ ने गर्दन झुकाई है॥
वही महताबे हिन्दुस्ता वही गैरतदिहे नैयर।
कि जिसने दिल से हर हिन्दू के तारीकी मिटाई है॥
सब उसके काम ऐसे हैं कि जिनको देख हैरत से।
हर एक आक़िल ने अपनी दांत में उंगली दबाई है॥

भारतजीवन, भारतेन्दु, उचितवक्ता और फतेहगढ़ पञ्च आदि पत्रों और मासिक पुस्तकों से कभी कभी आप छेड़छाड़ भी कर बैठते थे। यदि वे आपकी बात में दख़ल देते थे तो आप उनको जवाब भी ख़ूब देते थे। पण्डित बदरीदीन शुक्ल अकबरपुर (कानपुर) में मदरसों के सब-डेप्युटी इन्सपेक्टर थे। उनकी तरक्की आदि के बारे में आपने, न मालूम क्यों, बार बार "ब्राह्मण" में नोट लिखे हैं। इनके "ब्राह्मण" की एक कापी कानपुर के कलेक्टर के नाम से भी जाती थी।

## "हिन्दोस्थान" से सम्बन्ध।

१८८९ ईसवी में प्रतापनारायण कालेकांकर गये और श्रीयुक्त राजा रामपालसिंह के "हिन्दोस्थान" के सम्पादन में सहायता देने के काम पर नियत हुए। परन्तु उनके स्वभाव में स्वच्छन्दता अधिक थी। इस कारण वे बहुत दिनों तक वहां नहीं रह सके। उन्हें वहां से वापस आना पड़ा। उसी समय हिन्दुस्तान के सच्चे शुभचिन्तक ब्राडला साहब इङ्

देश में आये। उनके आने के उपलक्ष्य में पण्डित प्रतापनारायण ने "ब्राडला स्वागत" नाम की एक कविता लिखी। इस कविता का लोगों ने बड़ा आदर किया। इंगलैंड तक में उसकी समालोचना हुई। इस कविता का आरम्भ इस प्रकार है।

स्वागत श्रीयुत ब्राडला, प्रेम प्रतिष्ठा पात्र।
पलक पांवड़े करि रहे, तव हित देशीमात्र॥
स्वागत श्रीयुत चार्ल्स ब्राडला परम पियारे।
स्वागत स्वागत वृटिश-वंश विधु जग उजियारे।

कालेकांकर में इनकी सङ्गति से एक ऐसे सज्जन ने हिन्दी सीखी जिसने खुद देहाती होकर भी, और जिसके बदौलत उसने हिन्दी सीखी उसकी जन्मभूमि देहात में थी, यह जानकर भी, देहातियों ही की सिखलाई हुई हिन्दी में देहातियों की निन्दा करके अच्छा नाम पैदा किया है।

## पुस्तक-रचना।

इन्होंने अनेक पुस्तकें लिखीं और अनुवादित कीं। जहां तक जाना गया है इनकी अनुवाद की हुई पुस्तकें ये हैं।

१ राजसिंह, २ इन्दिरा, ३ राधारानी, ४ युगलांगुरीय, ५ चरिताष्टक—बंगाल के ८ प्रसिद्ध पुरुषों के चरित, ६ पञ्चामत—पांच प्रसिद्ध देवताओं का अभिमतत्व-निरूपण, ७ नीतिरत्नावली—बंगला की नीतिरत्नमाला का अनुवाद, ८ कथामाला—ईश्वरचन्द्र विद्यासागर की पुस्तक का अनुवाद, ९ सङ्गीतशाकुन्तल, १० वर्णपरिचय ३ भाग—ईश्वरचन्द्र विद्यासागर की पुस्तक का अनुवाद, ११ सेनवंश—सेन-वंशीय राजाओं का इतिहास, १२ सूबे बंगाल का भूगोल।*

* पहले चार बङ्किम बाबू के उपन्यास हैं।

प्रतापनारायण की लिखी हुई पुस्तकें, जिनके नाम ज्ञात हुए हैं, ये हैं।

१ कलिकौतुक (रूपक), २ कलिप्रभाव (नाटक), ३ हठी हमीर (नाटक), ४ गो सङ्कट (नाटक), ५ जुआरी खुआरी प्रहसन, ६ प्रेम पुष्पावली, ७ मन का लहर, ८ शृङ्गार विलास, ९ दंगल खंड (आल्हा), १० लोकोक्ति शतक, ११ तृप्यन्ताम्, १२ ब्राडला स्वागत, १३ भारतदुर्दशा (रूपक), १४ शैव-सर्वस्व, १५ प्रताप सग्रह, १६ रसखान-शतक, १७ मानस विनोद।

इसके सिवा इन्होंने वर्णमाला, शिशुविज्ञान, और स्वास्थ्य रक्षा नाम की पुस्तकें भी लिखी है। पर हमने इन पुस्तकों को नहीं देखा, इससे हम नहीं कह सकते, ये अनुवाद रूप हैं या इन्हीं की लिखी हुई हैं। शैवसर्वस्व में आपने शिवालय, शिव लिङ्ग-स्थापना और शिवपूजन का समर्थन किया है। "तृप्यन्ताम्" एक विनोदात्मक कविता है, पर उपदेशपूर्ण है। उसमें देशदशा का अच्छा चित्र है। लोकोक्ति शतक भी अच्छी कविता है। उसमें एक एक कहावत पर एक एक पद्य है और हर एक पद्य का अन्तिम चरण स्वयं कोई कहावत है। इनकी कई एक किताबें विहार के शिक्षा विभाग मे, बाबू राम दीनसिंह के प्रयत्न से, जारी हो गई थीं। मालूम नहीं अब वे जारी हैं या नहीं। इनकी एक पुस्तक को मुरादाबाद निवासी पण्डित बलदेवप्रसाद ने प्रकाशित किया है, पर उसका नाम, इस समय, हमें याद नहीं। प्रतापनारायण की पुस्तकों में हम उनके सङ्गीत-शाकुन्तल को सबसे अच्छा समझते हैं। अपनी अन्तिम बीमारी में उन्होंने परमेश्वर की प्रार्थना में कुछ पद्यों की रचना की थी वे भी बहुत सरस, और भक्ति भाव-पूर्ण हैं।

# रूप, रङ्ग, आत्मश्लाघा आदि ।

प्रतापनारायण का रंग गोरा था। नाक बहुत बड़ी थी शरीर दुबला था। कमर जवानी ही में झुक गई थी। आप सिर के बाल बड़े बड़े रखते थे और आगे दोनों तरफ काकुलें रखते थे। वे किञ्चित् विलक्षण प्रकार की चेष्टा से कमर झुकाये हुए चलते थे। कदाचित् इनका दुर्बलत्व इसका कारण था। कभी कभी मेले में देखा गया कि पर्दे से ढके हुए इक्के में बैठे स्त्रियों की तरह झाकते हुए, आप चले आ रहे हैं। हम दो दफे इनसे मिले। दोनों दफे हमने इनके लम्बी डाढ़ी देखी। इनको नास सूघने का व्यसन था। इनकी नाक दिन भर नास फाका करती थी। इससे इनकी डाढ़ी और मूछों के बालों पर भी थोड़ा बहुत नास छाया रहता था। शरीर इनका रोग का घर था। आप अपने रूप आदि की तारीफ में कहते हैं—

कौसिक कुल अन्तम श्री, मिश्र सङ्कटादीन।
जिन निज-बुधि विद्या विभव, वश प्रशसित कीन॥ १
तासु तनय "परतापहरि," परम रसिक बुधराज।
सुघररूप, सतकवित बिन, जिहि न रुचत कछु काज॥२
प्रेम-परायन सुजन प्रिय, सहृदय नव रस सिद्ध।
निजता निज भाषा विषय, अभिमानी परसिद्ध॥ ३
श्रीमुख जासु सराहना, कीन्हीं श्रीहरिचन्द।
तासु कलम करतूति लखि, लहै न को आनन्द॥ ४

सङ्गीत शाकुन्तल।

नाटक की प्रस्तावना में कवि का अपने ही मुंह अपनी तारीफ करना अनुचित नहीं। पर, यहां, पण्डित प्रतापनारा-

यण ने मतलब से कुछ जियादह अपनी तारीफ* कर डाली है। ऊपर के अवतरण के आगे भी आपने अपनी तारीफ की है और अपने को "पण्डित वर" लिखा है। "परम रसिक," "सहृदय" और "नवरस-सिद्ध" इत्यादि विशेषण तो ठीक ही हैं। पर "सुघर रूप" में विलक्षणता है।

आत्मश्लाघा को लोगों ने बुरा माना है। यद्यपि संस्कृत के किसी किसी कवि ने आत्मश्लाघा की है, पर कालिदास के सदृश विश्वमान्य कवि ने नम्रता ही दिखलाई है। प्रतापनारायण संस्कृत कवि श्रीहर्ष और जगन्नाथराम के स्कूल के थे। उन्हें अपने को "प्रसिद्ध प्रतापनारायण" लिखे बिना कल ही न पड़ती थी। उनकी किताबों के ऊपर तक "प्रसिद्ध" शब्द विराजमान है। "ब्राह्मण" में कई जगह इन्होंने अपने मुह अपनी और अपने पुस्तकों की बड़ाई की है। अपनी "प्रेमपुष्पावली" के ऊपर आपने एक लेख "ब्राह्मण" में अपनी ही कलम से लिख कर उसकी खूब तारीफ की है।

* पर प्रतापनारायण की आत्मश्लाघा उर्दू के प्रसिद्ध कवि इन्शा अल्ला ख़ा की आत्मश्लाघा के सामने कोई चीज़ नहीं। सैयद साहब ने एक मुशायरे में अपने एक प्रतिपक्षी के जवाब में एक गज़ल कही थी। उसकी कुछ पंक्तियां यों हैं—

एक तिफ़्ल दबिस्ता है फलातू मेरे आगे।
क्या मुंह है अरस्तू जो कर चू मेरे आगे॥
क्या माल भला कस्र फरेदू मेरे आगे।
कांपे है पड़ा गुम्बदे गरदूं मेरे आगे॥
बोले है यही ख़ामा कि किस किस को मैं बांधूं।
बादल से चले आते हैं मज़मूं मेरे आगे॥

हमारी समझ में इन बातों की ज़रूरत न थी। इनके लेख ही इनकी प्रसिद्धि के लिए काफी थे। खुदही अपने को "प्रसिद्ध" लिखने से इनकी प्रसिद्धि शायद ही अधिक हुई हो।

आप कविता में अपना नाम प्रताप, प्रतापहरि, और कभी कभी प्रेमदास देते थे। प्रेम के आप बहुत बडे पूजक थे। इसी से आपने अपने नामों में एक नाम प्रेमदास भी रक्खा था।

## स्वभाव।

प्रतापनारायण के स्वभाव में स्वच्छन्दता अधिक थी। ये हमेशा अपने ही रंग में मस्त रहते थे। किसी की परवा इनको न थी। जिन लोगों के साथ ये बैठते उठते थे, अथवा जिनसे इनका मैत्रीभाव था उनके यहां कभी कभी ये दिन दिन भर पडे रहते थे। पर कभी कभी हज़ार मिन्नत आरज़ू करने पर भी उनके यहां ये न जाते थे। ये सर्वथा मनमौजी थे। जब कभी कोई इनकी तबियत के खिलाफ कुछ कह देता या कोई काम कर बैठता तब उसका जरा भी मुलाहज़ा न करके ये उसकी गोशमाली करने लगते थे। इनकी तबियत में जोश था। इससे कभी कभी छोटी छोटी बातों पर भी ये बिगड उठते थे। स्वदेशी चीजों और कपडों पर इनका अधिक प्रेम था। सादापन इन्हें बहुत पसन्द था ये हमेशा सादे कपडे पहनते थे। एक दफा कोट बूट पहने एक महाशय इनसे मिलने आये। उस समय ये बहुत सादी पोशाक में अपनी मित्रमण्डली के बीच बैठे थे। आगन्तुक ने कहा—"हम पण्डित प्रतापनारायण से मिलना चाहते हैं"। यह सुन कर प्रतापनारायण अपनी देहाती बोली में बोल उठे—"भाई उनसे मिलै की खातिर पन्द्रह रुपैया का एकु टिकट लेइ का परत है तब उइ

मिलति हैं"। आपने अपने बैठने के कमरे का नाम रक्खा था "ब्राह्मण-कुटीर"। पर बैठते आप वहा बहुत कम थे। एक दिन जब हम आप से मिलने गये आप वहीं हमको मिले। दीवार पर एक इकतारा टँगा था। हमारे साथ एक और सज्जन थे। उन्होंने उस इकतारे को उठाकर छेड़ना शुरू किया। कोई दो मिनट बाद प्रतापनारायण से न रहा गया। उन्होंने उसे उनके हाथ से छीन लिया। आपने कहा 'यहि तना नहीं बजावा जात"। यह कह कर आप खडे हो गये और उसे बजाते हुए लावनी गाने लगे। हमारे साथी सज्जन ने पूछा—"ब्राह्मण मरि गा कि है?" आपने कहा—"ब्राह्मण अब ना मरी, जी गा। बाबू रामदीनसिंह 'ब्राह्मण' का अमर कै दीन"। हम उनसे दो दफे मिले, पर हमें अफसोस है, एक दफा भी उनसे साहित्य विषयक बातें अच्छी तरह न हुईं। शायद उनकी तबियत उस समय किसी और तरफ रुजू थी।

प्रतापनारायण अव्वल नम्बर के काहिल थे। उनके बैठने की जगह तक में कूडे का ढेर लगा रहता था। अखबार, चिट्ठिया, कागज, बिखरे पडे रहते थे। उनके यहा आने जाने वाले उनके मित्र अगर उन्हें उठाकर जगह को साफ कर देते थे तो कर देते थे। खुद प्रतापनारायण ने शायद ही कभी उनको उठा कर यथास्थान रक्खा हो। लोगों की चिट्ठियो का उत्तर तक ये बहुधा नहीं देते थे। पण्डित दुर्गाप्रसाद मिश्र को इन्होंने एक चिट्ठी लिखी थी। उसे "खड्गविलास प्रेस" ने छाप कर प्रकाशित किया है। उसमें, एक जगह, चिट्ठियों का उत्तर न देने के विषय में आप लिखते हैं—"को सारेन का यादुसि मा परै"।

# सामाजिक, धार्मिक और राजनैतिक विचार।

प्रतापनारायण को सामाजिक बन्धनों की परवा बहुत कम थी। इस विषय में विधि-निषेध-सम्बन्धी जो नियम प्रचलित हैं उनकी पाबन्दी के वे क़ायल न थे। उनका आहार-विहार अनियन्त्रित था। शरीर रक्षा के नियमों का वे अच्छी तरह पालन न करते थे। इसीसे उनका शरीर जवानी ही में मिट्टी हो गया था। और इसीसे उनकी अकाल मृत्यु भी हुई। कवि ही तो ठहरे। कवि स्वभाव ही से उच्छृङ्खल होते हैं।

सामाजिक बन्धनों की तरह धार्मिक बन्धनों के भी वे बहुत अधिक वशीभूत न थे। धर्मान्धता उनमें न थी। आपके सिद्धान्त थे "प्रेम एव परोधर्मः" और "शत्रोरपि गुणा वाच्या दोषा वाच्या गुरोरपि"। किसी विरोधी धर्म से उन्हें आन्तरिक घृणा न थी। वे आर्यसमाज, ब्रह्मसमाज, धर्मसमाज, सब कहीं अक्सर चले जाते थे। शायद कुछ दिन तक किसी पादरी को पढ़ाने की नौकरी भी आपने कर ली थी। उन्होंने एक सनातन-हिन्दू धर्मावलम्बी के घर में जन्म लिया था और ऐसे ही धर्मावलम्बी लोगों के साथ वे बैठते उठते भी थे। इसलिए इस धर्म की तरफ उनकी प्रवृत्ति स्वभाव ही से अधिक थी। यह इनके लेखों से जाहिर है। अकेला इनका "शैवसर्वस्व" ही इस बात का पक्का सबूत है। एक दफा कलकत्ते की हाईकोर्ट में किसी जज ने शालग्राम की मूर्ति मंगवाई थी। इस पर प्रतापनारायण बिगड़ उठे थे। आपने कई लेख इस बात के खिलाफ लिखे थे।

कांग्रेस को ये अच्छा समझते थे। उसके ये पक्षपाती थे। एक दफा मदरास और एक दफा इलाहाबाद की कांग्रेस में कानपुर से प्रतिनिधि होकर आप गये भी थे। गोरक्षा के ये बहुत बड़े हिमायती थे। अपनी कई कविताओं में इन्होंने गोरक्षा पर जोर दिया है। सुनते हैं कानपुर में जो इस समय गोशाला है, उसकी स्थापना के लिए प्रयत्न करनेवालों में ये भी थे। एक दफा स्वामी भास्करानन्द के साथ ये कन्नोज गये। वहां गोरक्षा पर इन्होंने एक व्याख्यान दिया। व्याख्यान में इन्होंने एक लावनी कही। उसका आरम्भ इस प्रकार है--

बां बां करि तृण दाबि दॉन सो दुखित पुकारत गाई है।

इसमें करुणरस का इतना अतिरेक था कि मुसल्मानों तक पर इसका असर हुआ और एक आध कसाइयों ने गो-हत्या से तोबा तक किया।

## हरिश्चन्द्र पर भक्ति।

हरिश्चन्द्र पर प्रतापनारायण की अपूर्व भक्ति थी। उनका "कविवचनसुधा" पढ़ते ही पढ़ते हिन्दी पर ये अनुरागशील हुए थे। हरिश्चन्द्र की इन्होंने बहुत तारीफ की है। "ब्राह्मण" में कई जगह मिश्र महाराज ने हरिश्चन्द्र को ऐसे ऐसे विशेषण दिये हैं जो सिर्फ बहुत बड़े बड़े महात्माओं ही को दिये जाते हैं। इन्होंने उनके हाथ तक जोड़े हैं। यह बात, उस समय, किसी किसी को अच्छी नहीं लगी। इससे इन पर आक्षेप भी हुए। आक्षेपों का इन्होंने यथामति उत्तर भी दिया। हरिश्चन्द्र ने जब से प्रतापनारायण की "प्रेमपुष्पावली" की तारीफ की, तब से इनका उत्साह बहुत बढ़ गया। हरिश्चन्द्र की आलोचना गोया इनके सुलेखक और सुकवि होने की

एक शिलालिखित सर्टीफिकेट हो गई। उसका उल्लेख कर के इन्होंने कई दफे अपने ही मुह अपनी तारीफ की। हरिश्चन्द्र के मरने पर इन्होंने "शोकाश्रु" नामक एक विलापात्मक लम्बी कविता "ब्राह्मण" में प्रकाशित की। उसमें इन्होंने बाबू साहब के गुण गाते गाते आकाश पाताल एक कर दिया। हरिश्चन्द्र को इन्होंने "पूज्यपाद" तक कहा है; अपने कई ग्रन्थों के आदि में "हरिश्चन्द्राय नमः" लिखा है। उनके मरने पर इन्होंने "हरिश्चन्द्र सम्वत्" लिखना तक शुरू कर दिया था।

## मृत्यु।

इनका शरीर क्या था रोग का चिर-वास्तव्य था। कई दफे ये सख्त बीमार हुए, पर बच गये। सम्वत् १९५१ की आषाढ शुक्ल चतुर्थी, रविवार, (आगस्ट १८९४) इनकी जीवन यात्रा का अन्तिम दिन था। उसी दिन, ३८ वर्ष की उमर में, रात के दस बजे के करीब, इनका शरीरपात हुआ। इनके मरने पर सभी हिन्दी अखबारों ने शोक सूचक लेख लिखे। कविताएँ भी बहुत सी प्रकाशित हुईं। इनके कोई सन्तति नहीं। इनकी विधवा अभीतक विद्यमान है। इनके पूर्वजों के उपार्जित दो तीनमकान कानपुर में हैं। शायद उन्हीं के किराये पर इनका गुजर होता है। मरने के पहले कुछ काल के लिए प्रतापनारायण बांकीपुर चले गये थे। बाबू रामदीनसिंह की इनपर कृपा थी। इसी लिए ये वहा गये थे। जैसा ऊपर लिखा गया है, इनकी प्राय, सभी किताबें खड्गविलास प्रेस के मालिक ही छापते और बेचते हैं। मालूम नहीं उन्होंने पण्डित प्रतापनारायण की विधवा की कुछ मदद की या नहीं।

# प्रतिभा, परिहासप्रीति, नाट्य-कौशल आदि ।

कोई कोई कहते हैं कि प्रतापनारायण संस्कृत भी अच्छी जानते थे और फारसी भी । किसी किसी के मुह से हमने सुना है कि वे अरबी तक जानते थे । परन्तु जो लोग उनके पास हमेशा बैठते उठते थे उनका मत है कि वे अरबी नहीं जानते थे। उर्दू में तो वे बहुत अच्छी कविता करते थे। मशायरों तक में जाते थे, दीवाने बिरहमन में उनकी उर्दू कविता संग्रहीत है । संस्कृत में भी उनके नाम से कुछ कविता छपी है और फारसी में भी। पर इस बात की तहकीकात करने की हम कोई जरूरत नहीं देखते कि वे इन भाषाओं में कितनी गति रखते थे । कवि के लिए जिस बात की सबसे अधिक जरूरत होती है वह प्रतिभा है ।और इसमें कोई सन्देह नहीं कि प्रतापनारायण में प्रतिभा थी, और थोड़ी नहीं, बहुत थी। विद्वत्ता होने से कविता शक्ति में कोई विशेषता नहीं आ सकती, उलटा हानि चाहे उससे कुछ हो जाय । प्रतापनारायण की कविता में प्रतिभा का प्रमाण अनेक जगह पर मिलता है । उनकी कोई कोई उक्तियां बहुत ही अनोखी और नई हैं। उनकी कविता में विशेष करके हास्यरस का बहुतही अच्छा परिपाक होता था । वे बड़ी शीघ्रता से छन्दोरचना कर सकते थे। जैसा पहले कहा गया है, कानपुर में बहुधा लावनीबाजों के दो दलों में लावनीबाजी हुआ करती थी। कभी एक दलवाले उनको अपनी तरफ बिठा लेते थे और उस दल के इच्छानुसार, विरोधीदल का गाना समाप्त होते होते, वे नई लावनी तैयार कर देते थे । कभी दूसरे दलवाले

भी ऐसा ही करते थे। कई दफे उन्होंने नाटक भी खेला था। उसमें उन्होंने अपनी हास्यमयी कविता से दर्शकों को खूब ही हँसाया था। फागुन में इकतारा लेकर वे उपदेशपूर्ण, पर हास्यजनक, होली, कबीर और पद आदि गाते थे। वे बहुत जल्द कविता करते थे। यथासमय कविता बनाकर लोगों को वे मोहित कर देते थे। एक दफा एक साधु ने यह पद गाया- "तजहु मन हरि-विमुखन को संग। जिनकी संगति सदा पाय के परत भजन में भंग"। प्रतापनारायण ने इस पूरे पद के मतलब को बिलकुल ही उलट कर इस तरह गाया— "तजहु मन हरिभक्तन को संग। जिनकी संगति सदा पाय के होत रंग में भंग"। इसी तरह सारे पद के अर्थ को उन्होंने बदल दिया। ये पूरे मसखरे थे।

यदि पण्डित प्रतापनारायण मिश्र की जीवनी में यह न लिखा जाय कि वे बड़े ही दिल्लगीबाज और किसी अंश में फक्कड़ थे, तो वह जीवनी अवश्य ही अपूर्ण समझी जायगी। एक बार नाटक में उनको स्त्री का रूप लेना था। इसलिए मूछों का मुड़वाना जरूरी था। आप बड़े भक्ति-भाव से अपने पिता के सामने हाजिर हुए और बोले, "यदि आज्ञा दीजिये तो इनको मुंडवा डालूं। इनका मुंडवाना जरूरी है। परन्तु मैं अनाज्ञाकारी नहीं बनना चाहता"। पिता ने हँसकर आज्ञा दे दी।

पण्डित प्रतापनारायण नाटक खेलने के विशेष प्रेमी थे और जब जब वे नाटक खेले तब तब उनके चातुर्य की प्रशंसा हुई। एक बार उन्होंने "उर्दू बीबी" का पार्ट लिया था। उस समय उनके और मुसलमान वेश्या के वेश में कोई अन्तर न था। दर्शकों में बैठी हुई एक प्रसिद्ध वेश्या से "बुआ सलाम"

कह कर उन्होंने सलाम किया तो वह सहसा बोल उठी "बेटी जीती रह" !

प्रतापनारायण जी बाजारों में धर्मशिक्षा देनेवाले पादरियों से बहुत उलझा करते थे। और उनको खूब छकाते थे। उनकी तर्कशक्ति खूब प्रबल थी। एक बार आप कह बैठे कि दुनिया की प्रथमपुस्तक कोकशास्त्र है। पादरी के प्रश्न पर आपने इस शास्त्र के सिद्धान्तों का परिचय देकर बहुत से सामान्य धर्म, कर्म, उसीके अन्दर कह सुनाये। यह सब सुनकर पादरी साहब बहुत ही छके।

एक दिल्लगी और सुनिए। एक दिन पादरी साहब में और उनसे इस तरह बातचीत हुई—

पादरी—आप गाय को माता कहते हैं ?

प्रताप०—जी हां।

पादरी—तो बैल को आप चचा कहेंगे ?

प्रताप०—बेशक—रिश्ते मे क्या इनकार है ?

पादरी—हमने ता एक दिन अपनी आंख से एक बैल को मैला खाते देखा था।

प्रताप०—अजी साहब, वह बैल ईसाई हो गया होगा ! हिन्दूसमाज में ऐसे भी बैल होते हैं !!!

पादरी साहब चुप हो रहे, कहते ही क्या ?

एक बार कानपुर की म्यूनीसिपालिटी में इस बात पर विचार हो रहा था कि भैरवघाट में मुर्दे बहाये जांय या नहीं। (गङ्गाजी का प्रवाह उस घाट से कानपुर की बस्ती की ओर है), तरह तरह के प्रस्ताव होते होते किसी ने कहा कि जले हुए मुर्दे की पिण्डी यदि इतने इंच से अधिक न हो तो बहाया

जाय। दर्शकों में प्रतापनारायण भी उपस्थित थे। आप खड़े होकर बोल उठे—"अरे दैया रे दैया! मरेउ पर छाती नापी जाई"!

सुनते हैं ये सांस बन्द करके घन्टों तक मुर्दा से पड़े रहते थे। जिस अङ्ग को चाहते थे (यथा एक कान या दोनों) उसे ये यथेच्छ हिलाते या फरकाते थे। ऐसा करने में और अङ्ग स्थिर रहते थे। इनसे किसी किसी का मत है कि ये योगविद्या जानते थे। पर प्रतापनारायण के ऐसे आहार-विहार करनेवाले का योगी होना कुछ असम्भव सा जान पड़ता है।

निदान प्रतापनारायण स्वतन्त्र थे, फक्कड़ थे, हिन्दी और हिन्दुस्तान और कांग्रेस के परम भक्त थे, अच्छे कवि, लेखक और उत्साही थे, प्रारब्ध ने इनको अधिक नहीं जीने दिया, नहीं तो इनसे समाज को अनेक लाभ पहुंचने की आशा थी।

## हिन्दी की हिमायत।

यह कहने की जरूरत नहीं कि ये हिन्दी के बहुत बड़े हिमायती थे। हिन्दी के पक्ष में इन्होंने "ब्राह्मण" में बहुत दफे अच्छे अच्छे लेख लिखे एक दफा "फतेहगढ़-पंच" ने इनकी हिमायत के खिलाफ कुछ लिखा और हिन्दी में दोषोद्भावना की। इस पर प्रतापनारायण जामे से बाहर हो गये। आपने "पंच" की दलीलों का बड़ी ही योग्यता से खण्डन किया। कई महीने तक यह विवाद जारी रहा और प्रतापनारायण "पंच" की बे-सिर पैर की बातों की असारता दिखलाते रहे। हिन्दी के विषय में आपका उपदेश यह था—

चहहु जु साची निज कल्यान।
तो सब मिलि भारत-सन्तान॥
जपो निरन्तर एक जबान।
हिन्दी, हिन्दू, हिन्दुस्तान॥ १॥
तबहि सुधरिहै जन्म निदान।
तबहि भलो करिहैं भगवान॥
जब रहिहै निशिदिन यह ध्यान।
हिन्दी, हिन्दू, हिन्दुस्तान॥ २॥

इससे इनका देशाभिमान भी सिद्ध होता है।

## कविता के नमूने।

पंडित प्रतापनारायण की कविता के कुछ नमूने देकर हम इस लेख को पूरा करना चाहते हैं—

प्राटला-स्वागत।

नोन, तेल, लकडी, घासहु पर टिकस लगै जह।
चना, चिरौंजी मोल मिलै जहं दीन प्रजा कह॥
जहां कृपी, वाणिज्य, शिल्प, सेवा सब माहीं।
देशिन के हित कछू तत्व कहु कैसहु नाहीं॥ १॥
कहिय कहा लगि नृपति दबे हैं जह ऋन भारन।
तह तिनकी धनकथा, कौन जो गृही सधारन॥
जे अनुशासन करन हेत इत पठये जाहीं।
ते वसुधा बिन काज प्रजा सों मिलत लजाहीं॥ २॥

लोकोक्ति शतक।

छोड़ि नागरी सुगुण आगरी उर्दू के रंग राते।
देशी वस्तु विहाय विदेशिन सो सर्वस्व ठगाते॥

मूरख हिन्दू कस न लहैं दुग जिनकर यह ढग दीठा।
"घर की खाड खुरखुरी लागै चोरी का गुड मीठा॥ १॥

नहि सीखत सद्गुण करि नेम।
निज हठ तजि न प्रचारत प्रेम॥
परदेशिन सेवत अनुरागे।
"सब फल खाय धतूरन लागे" ॥ २॥

तृप्यन्ताम्।

केहि विधि वैदिक कर्म होत कब।
काहा बखानत ऋक, यजु, साम॥
हम सपनेहु में नहिं जानें।
रहैं पेट के बने गुलाम॥
तुमहिं लजावत जगत जनम लै।
दुहु लोकन में निपट निकाम॥
कहैं कौन मुख लाय हाय फिर।
ब्रह्मा बाबा तृप्यन्ताम्॥ १॥
देख तुम्हारे फ़रज़न्दों का।
सीरो-तरीक तुआमो कलाम॥
ख़िदमत कैसे करें तुम्हारी।
अक्ल नहीं कुछ करती काम॥
आवे गङ्ग नज़र गुज़राणू।
था कि मये गुलगू का जाम॥
मुंशी चितरगुपत साहब।
तसलीम कहूं या तिरपिताम॥ २॥

इन नमूनों से प्रतापनारायण का स्वदेश और स्व-भाषा सम्बन्धी प्रेम टपका पडता है। स्वदेश दशा का चित्र भी इनमें अच्छा देख पड़ता है।

## फुटकर कविता ।

अपने लेखों और चिट्ठियों में ये कभी कभी बैसवारे की अपनी ठेट देहाती बोली के वाक्य लिख दिया करते थे। उन में अपूर्व रस भरा रहता था। इस तरह की देहाती बोली में इन्होंने कुछ कविता भी की है। ऐसी कविता का एक नमूना सुनिए। एक वृद्ध आदमी अपनी दशा का वर्णन करता है—

हाय बुढ़ापा तोरे मारे
अबतो हम नकन्याय गयन।
करत धरत कुछु बनतै नाहीं
कहा जान औ कैस करन।
छिन भरि चटक छिनै मा मद्धिम
जस बुभात खन होय दिया।
तैसे निखरख देखि परत है
हमरी अक्किल के लच्छन ॥१॥

अस कुछु उतरि जाति है जी ते
बाजी बेरिया बाजी बात।
कैस्यो सुधिही नाहीं आवति
मूड़ुइ काहे न दे मारन।
कहा चही कुछु निकरत कुछु है
जीभ रांड का है यहु हालु।
कोऊ याकी बात न समुझै
चाहै बीसन दांय कहन ॥ २ ॥

दाढ़ी नाक याक मा मिलि गै
बिन दांतन मुहुँ अस पोपलान।

दहिही पर यहि यहि आवति है
कर्यों समाखू औ फांकन ।
वार पाकि गे रीरौ झुकि गै
मूंडी लासुर हालन लाग ।
हाथ पाव कुछु रहे न आपनि
केहिके आगे दुखु रवावन ॥ ३ ॥

यही लगुठिया के बूते अब
जस तस डोलित डालित है ।
जैहिका लै कै सब कामेन मा
सदा खखारत फिरत रहन ।
जियत रहैं महराज सदा जो
हम पेस्यन का पालति हैं ।
नाहीं तो अब को धौं पूछै
केहि के कौने काम के हन ॥ ४ ॥

इस कविता में बुढापे का बहुत ही अच्छा फ़ोटो है। कविता खूब सरस है। पर हमें डर है कि जो इस बोली को अच्छी तरह नहीं जानते वे इसका पूरा मजा न पावेंगे। जिन लोगों का यह खयाल है कि किसी विशेष प्रकार की भाषा या बोली में ही अच्छी और सरस कविता हो सकती है, वे देखें कि महा गवारी बोली में भी रसवती कविता हो सकती है। पर, हां, कवि प्रतिभावान् होना चाहिये। प्रतापनारायण ने आल्हा तक में कविता की है और वह भी सरस और हृदयहारिणी है। कानपुर के दंगल पर उन्होंने एक पुस्तक ही लिख डाली है। इस पुस्तक में आदि से अन्त तक आल्हा ही है। इसके सिवा, कानपुर पर भी, आल्हा छन्द में आपने

कविता की है। इस पिछली कविता का गोरक्षाविषयक एक नमूना देखिए—

गैया माता तुमका सुमिरौं, कीरत सबते बडी तुम्हारि।
करौ पालना तुम लरिकन कै, पुरिखन बैतरनी देउ तारि।
तुम्हरे दूध दही की महिमा, जानैं देव पितर सब कोय।
को अस तुम बिन दूसर जेहिका, गोबर लगे पवित्तर होय॥१
जिनके लरिका खेती करिकै, पालैं मनइन के परिवार।
ऐसी गाइन की रछ्या मां, जो कुछु जतन करौ सो थवार।
घास के बदले दूध पियावैं, मरि कै देंय हाड औ चाम।
धनि यह तन मन धन जो आवै, ऐसी जगदम्बा के काम॥२
आल्हाखण्ड की पोथी लै कै, धाखौ तनुक लिखा कस आय।
"जहा रोसैया है ऊदन कै, भुरवा मुगुल पछारैं गाय"।
को अस हिन्दू ते पैदा है, जो अस हालु देखि एक साथ।
रकत के आसन रोय न उठिहै, माथे पटकि तुहत्या हाथ॥३
सब दुख सुख तौ जैसे तैसे, गाइब की नहिं सुनै गुहार।
जब सुधि आवै मोहिं गैयन की, नैनन बहै रकत की धार।
हियां की बातैं तौ हियमैं रहिं, अब कम्पू के सुनौ हवाल।
जहां के हिन्दू तन मन धन ते, निसदिन करैं धरम प्रतिपाल॥४

प्रतापनारायण के आल्हा का नमूना आप देख चुके। अब उनकी भक्ति रस में सराबोर कविता का एक उदाहरण लीजिए—

आगे रहे गनिका गज गीध सुतौ अब कोऊ विख्यात नहीं हैं।
पापपरायन ताप भरे परताप समान न आन कहीं हैं।
हे सुखदायक प्रेमनिधे जग यों तो भले औ बुरे सब ही हैं।
दीनदयाल औ दीन प्रभो तुम से तुमहीं हमसे हमहीं हैं॥१

इस पद्य की हम तारीफ नहीं कर सकते। सरस कविता का यह बहुत ही अच्छा नमूना है।

## उर्दू कविता।

अब इनकी थोड़ी सी उर्दू कविता सुनिए। यह कविता एक तरह के समस्यासमूह की पूर्ति है। इसमें पहली पंक्ति इनकी है, दूसरी और किसी की। पर, मेल दोनों का खूब मिल गया है—

गजल।

वो बद खू राह क्या जाने वफा की।
'अगर गफलत से बाज़ आया जफा की' ॥ १
न मारी गाय गोचारन किया बन्द।
'तलाफ़ी की जो जालिम ने तो क्या की' ॥ २
मियां आये हैं बेगारी पकड़ने।
'कहे देती है शोखी नकशे पा की'। ३
पुलिस ने और बदकारों को शह दी।
'मरज़ बढ़ता गया ज्यों ज्यों दवा की ॥ ४
जो काफिर कर गया मन्दिर में बिदअत।
'वो जाता है दुहाई है खुदा की' ॥ ५
शबे कतलागरे के हिन्दुओं पर।
'हकीकत खुल गई रोजे जजा की' ॥ ६
खबर हाकिम को दें इस फिक्र में हाय।
'घटा की रात और हसरत बढ़ा की' ॥ ७
कहा अब हम मरे साहब कलक्टर।
'कहा मैं क्या करूं मरजी खुदा की' ॥ ८

जमीं पर किसके हो हिन्दू रहें अब।
'खबर ला दे कोई तहतुस्सरा* की' ॥ ८
कोई पूछे तो हिन्दुस्तानियों से।
"कि तुमने किस तवका पर वफा की' ॥
वसे मोमिन न समझो ऐ बरहमन।
'सताये जो कोई खिलकत खुदा की' ॥ ११

यह १५ दिसम्बर १८८३ के "ब्राह्मण" में प्रकाशित हुई थी। उस समय गोरक्षा विषयक खूब चर्चा चल रही थी। आगरे में हिन्दू मुसलमानों के बीच झगडा भी उसी दरमियान में हुआ था। बेगारी पकडने के विषय में भी "ब्राह्मण" में कई लेख निकले थे। इन्हीं बातों को लक्ष्य करके "बरहमन" साहब ने यह गजल गाई थी। उर्दू में आप अपना तखल्लुस "बरहमन" लिखते थे। इसी तरह की एक और कविता सुन लीजिए—

विवादी बढ़े हैं यहां कैसे कैसे।
'कलाम आते हैं दरमियां कैसे कैसे' ॥ १
जहां देखिए म्लेच्छ सेना के हाथों।
'मिटे नामियों के निशां कैसे कैसे' ॥ २
बने पढ़ के गौरंड भाषा द्विजाती।
'मुरीदाने पीरे मुगां कैसे कैसे' ॥ ३
बसो मूरतें देवि आर्यों के जी में।
'तुम्हारे लिए हैं मकां कैसे कैसे' ॥ ४
अनुद्योग आलस्य सन्तोष सेवा।
'हमारे भी हैं मिहरवां कैसे कैसे' ॥ ५

* तहतुस्सरा = पाताल।

न आई दया • • गो मक्खियों को।
'तड़पते रहे नीमजां कैसे कैसे' ॥ ६
विधाता ने यां मक्खियां मारने को।
'बनाये हैं खुशरू जवां कैसे कैसे' ॥ ७
अभी देखिए क्या दशा देश की हो।
'बदलता है रंग आसमां कैसे कैसे' ॥ ८
हैं निर्गन्ध इस भारती वाटिका के।
'गुलो लाल ओ अरगवां कैसे कैसे' ॥ ९
हमें वह दुखद हाय भूला है जिसने।
'तवाना किये नातवां कैसे कैसे' ॥ १०
प्रताप अपनी (अब तो ?) होटल में निर्लज्जता के।
'मज़े लूटती है जवां कैसे कैसे ॥ ११

## शृङ्गार-रस की कविता।

कानपुर के कवियों ने जो "रसिकसमाज" नाम का कविसमाज स्थापित किया था, उसके प्रतापनारायण जी बड़े उत्साही मेम्बर थे। जब तक वह उनके सामने चला उसमें प्राय: समस्यापूर्त्ति ही का उद्योग रहा। रसिकवाटिका * नाम की पुस्तक की एक जिल्द में इस समाज के काव्यकलाप के साथ प्रतापनारायण की जो कविता छपी है, उससे हम उनके कुछ छन्द चुनकर पाठकों की भेंट करते हैं। प्रतापना

---

* जब सन् १८६७ ई० में कानपुर में कविसमाज की स्थापना की गई, तब स्वर्गीय प्रतापनारायण जी की रुचि पर ध्यान रख कर ही उसका नाम "रसिकसमाज" और उसकी पत्रिका का नाम "रसिक-वाटिका" रक्खा गया।

तायण भी शृङ्गाररस के प्रेमी थे। ये उदाहरण भी उसी रस के हैं।

(पपिहा जब पूछिहैं पीव कहाँ)

बन बैठी है मान की मूरति सी
मुख खोलति बोलै न नाहिं न हां।
तुमहीं मनुहारि कै हारि परे
सखियान की कौन चलाई कहां।
बरखा है प्रतापजू धीर धरो
अब लौं मन को समुझायो जहां।
यह ब्यारि तबै बदलैगी कछू
पपिहा जब पूछिहै पीव कहा ॥ १ ॥

( बीर बली धुरवा धमकावैं )

बूड़ि मरैं न समुद्र में हाय
ये नाहक हाय निछौहे डुबावैं।
का तजि लाज गराज किये
मुख कारो किये इतही उत धावैं।
मारि दुखारिन पै बज मारे
वृथा बुंदियान के बान चलावैं।
बीर हैं तौ बल बीरहि आय कै
बीर बली धुरवा धमकावैं ॥ २ ॥

(बजनी घुघुरू रजनी उजियारी)

आसव छाकि छुली छतिपैं
खुलि खेलति जोबन की मतवारी।
गात ही गात अदा ही अदा
कहै बात ही बात सुधा सुखकारी।

रंग रचै रस राग अलापि
नचै परताप गरे भुज डारी।
ताछिन छावै अजीब मजा
बजनी घुघुरू रजनी उजियारी ॥ ३ ॥

(देह धरे को यहै फल भाई)

नैनन में बसै सावरो रूप
रहै मुख नाम सदा सुखदाई।
त्यों श्रुति में ब्रज केलिकथा
परिपूरण प्रेम प्रताप बडाई।
कोऊ कछू कहै होय कहूँ कछु
पै जिय में परवाहि न लाई।
नेह निभै नदनन्दन सों नर-
देह धरे को यहै फल भाई ॥ ४ ॥

(धुरवान की धावन सावन में)

सिर चोटी गुथावतीं फूलन सों
मेंहदी रचि हाथन पावन में।
परताप त्यों चूनरी सूही सजी
मन मोहती हावन भावन में।
निस घोस बितावती पीतम के संग
झूलन में औ झुलावन में।
उनहीं को सुहावन लागत है
धुरवान की धावन सावन में ॥ ५ ॥

## शकुन्तला।

पण्डित प्रतापनारायण ने शकुन्तला का जो अनुवाद हिन्दी में किया है वह अनुवाद नहीं कहा जा सकता, हा खतन्त्र या स्वच्छन्द अनुवाद कहा जा सकता है। मूल के

र्वों को इन्होंने अनुवाद में बहुत कुछ घटा बढ़ा दिया है। बात को इन्होंने भूमिका में स्वीकार किया है। ऐसा करने अगर कहीं की मूल कहीं मज़ा जाता रहा है तो कहीं कहीं धिक भी हो गया है। हम यह नहीं कह सकते कि यह नुवाद सब कहीं अच्छा ही हुआ है, पर इसका अधिक अंश चक, रसवान् और मनोहर है। इस अनुवाद का एक मूना देकर हम 'प्रेमदास' 'प्रतापहरि' से विदा होंगे—

चौथे अङ्क की बात है। कएव प्रवास से वापस आ गये । उनकी आज्ञा से उनका शिष्य, यह देखने के लिए कुटी बाहर निकला है कि कितनी रात बाकी है। इधर उधर खने पर उसे मालूम हुआ कि प्रात काल हो गया। तब वह हता है—

यात्येकतोऽस्तशिखरं पतिरोषधीनामाविष्कृतोऽरुणपुरःसर एकतोऽर्कः ।
तेजोद्वयस्य युगपद्व्यसनोदयाभ्यां लोको नियम्यत इवात्मदशान्तरेषु ॥१॥
अन्तर्हिते शशिनि सैव कुमुद्वती मे दृष्टिं न नन्दयति संस्मरणीयशोभा ।
इष्टप्रवासजनितान्यबलाजनस्य दुःखानि नूनमतिमात्रसुदुःसहानि ॥ २ ॥

भावार्थ। जिन ओषधियों का सेवन बड़े बड़े भयङ्कर रोगों का—नहीं, मृत्यु तक का—नाश कर सकता है उन्हीं का स्वामी, चन्द्रमा, एक तरफ, अस्त हो रहा है। दूसरी तरफ जिसके जङ्घायें (रानें) तक नहीं ऐसे अनूरु सारथी को रथ के आगे बिठला कर सूर्य उदित हो रहा है। इस प्रकार एक ही साथ, दो तेजस्वी पिंडों की सम्पदा और विपदा को दिखलाकर, अपनी अपनी अवस्था विशेष में, मनुष्यों का मानों नियमन किया जारहा है। अर्थात् सम्पत्ति और विपत्ति के समय किसी को भी हर्ष या विषाद करना उचित नहीं ॥१॥ जो कुमुदिनी अपनी प्रफुल्लित अवस्था में परम शोभामयी थी वही, चन्द्रमा

के अस्त हो जाने पर, मेरी आँखों को अच्छी नहीं लगती अब उसमें उसकी पहली शोभा नहीं रही। उस शोभा का अ स्मरणमात्र शेष है, वह दिखाई नहीं देती। सच है, अपने प्रिय तम के प्रवासी होने के कारण उत्पन्न हुआ दुःख अबलाओं को अत्यन्त दुःसह होता है।

प्रतापनारायण ने इसका अनुवाद नहीं किया। सिर्फ इसकी छाया लेकर उन्होंने जो कविता लिखी है वह इस प्रकार है—

प्रभावती।

कैसी कमनीय है प्रभा प्रभातकाल की।
दिनकर करि इत उजास, इत लहि ससि तेज नास,
कै रहे दसाप्रकास मानो जग-जाल की।
कुमुदिनि सोभा-विहीन, विरहिनि इव दुखित दीन,
लागति नैनन मलीन, देखत दिसि लाल की।
दरस की कुटीन त्यागि, उठहि मोर जागि जागि,
वेदिन ढिग लागि लागि पैंडनि सुगमाल की।
इहि छिन सब साधु सन्त, प्रेम-पूरि है इकन्त,
सुमिरत महिमा अनन्त त्रिभुवन महिपाल की ॥१॥

दोहा।

तो हमहू गुरु देव सों करें निवेदन जाय।
नाथ होम बेला भई अरुन उदित दरसाय ॥ ३ ॥
बदरि बिरिछ के पात पै ओस-बुंद छबि छाय।
कैसी लगति सुहावनी अरुन उदय दुति पाय ॥ ४ ॥

सवैया।

सोई निसापति जो गिरि मेरु पै पांव धरे विचरै निसि माहीं।
त्यों तम तोमहि नासत जासु मरीचिका श्रीहरि-धाम लौं जाहीं।

तेज गवाय गिरै नभ ते सोउ भोर, समै पुषि कै रवि पाहीं ।
या जग माहि बडेहु बडेन की दीसत है थिर सपति नाहीं ॥५॥

प्रतापनारायण का अनुवाद इसी तरह का है। इसीसे उसकी योग्यता का अन्दाजा पाठक कर सकते हैं। पिछला सवैया अपूर्व है, याद रखने लायक है, शिक्षा ग्रहण करने लायक है।

लिख चुकने पर यह लेख हमने उन सज्जनों को दिखलाया जो प्रतापनारायण से अच्छी तरह परिचित हैं, और जो उनके पास हमेशा बैठा उठा करते थे। उनकी राय से, जहां कहीं संशोधन की जरूरत समझी गई वहां हमने इसमें संशोधन कर दिया। इस पर भी यदि कोई बात भ्रम से ऐसी लिख गई हो जो ठीक न हो तो पाठक क्षमा करें। इस संशोधन कार्य में हमें अपने माननीय मित्र राय देवीप्रसाद, बी० ए०, बी० एल०, से बहुत मदद मिली है। इसलिए हम उनके कृतज्ञ हैं।*

"सरस्वती" से उद्धृत।

---

* इस लेख को पुस्तक में सम्मिलित कर लेने की अनुमति प्रदान करने के लिए हम इंडियन प्रेस के स्वामी के अत्यन्त अनुगृहीत हैं।
प्रकाशक।

# लेख-सूची ।

# निबन्ध-नवनीत।

## प्रथम परिच्छेद।

### साहित्यिक अंश।

#### आप।

ले भला बतलाइए तो आप क्या हैं? आप कहते होंगे, वाह आप तो आपही हैं। यह कहां की आपदा आई? यह भी कोई पूछने का ढंग है? पूछा होता कि आप कौन हैं तो बतला देते कि हम आपके पत्र के पाठक हैं और आप ब्राह्मण संपादक हैं, अथवा आप पंडितजी हैं, आप राजाजी हैं, आप सेठजी हैं, आप लालाजी हैं, आप बाबू साहब हैं, आप मियां साहब, आप निरे साहब हैं। आप क्या हैं? यह तो कोई प्रश्न की रीति ही नहीं है। वाचक महाशय! यह हम भी जानते हैं कि आप आप ही हैं, और हम भी वही हैं, तथा इन साहबों की भी लंबी धोती, चमकीली पोशाक, सुंदिहई अंगरखी, (मीरजई) सीधी मांग, विलायती चाल, लम्बी दाढ़ी और साहबानी हवस ही कहे देती है कि—

"किस रोग की हैं आप दवा कुछ न पूछिए,"

अच्छा साहब, फिर हमने पूछा तो क्यों पूछा ? इसी लिए कि देखें आप "आप" का ज्ञान रखते हैं वा नहीं ? जिस 'आप' को आप अपने लिए तथा औरों के प्रति दिन रात मुंह पर धरे रहते हैं, वह आप क्या है ? इसके उत्तर में आप कहिएगा कि एक सर्वनाम है। जैसे मैं, तू, हम, तुम, यह, वह आदि हैं वैसे ही आप भी है, और क्या है। पर इतना कह देने से न हमीं सतुष्ट होंगे न आपही के शब्दशास्त्र ज्ञान का परिचय होगा, इससे अच्छे प्रकार कहिए कि जैसे 'मैं' का शब्द अपनी नम्रता दिखलाने के लिए बिल्ली की बोली का अनुकरण है, 'तू' का शब्द मध्यम पुरुष की तुच्छता व प्रीति सूचित करने के अर्थ कुत्ते के सम्बोधन की नकल है। हम तुम संस्कृत के अहं त्वं का अपभ्रंश हैं, यह वह निकट और दूर की वस्तु वा व्यक्ति के द्योतनार्थ स्वाभाविक उच्चारण हैं, वैसे 'आप' क्या है ? किस भाषा के किस शब्द का शुद्ध वा अशुद्ध रूप है, और आदर ही में बहुधा क्यों प्रयुक्त होता है ?

'हुजूर की मुलाजमत से अक्ल ने इस्तेअफा दे दिया हो तो दूसरी बात है, नहीं तो आप यह कभी न कह सकेंगे कि "आप लफ्जे फ़ारसी या अरबीस्त," अथवा "ओ इटिज एनइंगलिश वर्ड," जब यह नहीं है तो खाहमख़ाह यह हिन्दी शब्द है, पर कुछ सिर पैर मूड गोड भी है कि यों ही ? आप छूटते ही सोच सकते हैं कि संस्कृत में आप कहते हैं जल को, और शास्त्रों में लिखा है कि विधाता ने सृष्टि के आदि में उसी को बनाया था, यथा-'अपएव ससर्जादौ तासु वीर्यमवासृजत,' तथा हिन्दी में पानी और फ़ारसी में आब का अर्थ

शोभा अथच प्रतिष्ठा आदि हुआ करता है, जैसे "पानी उतरि गो तरवारिन को उइ करछुलि के मोल विकाय", तथा "पानी उतरिगा रजपूती का उइ फिर बिसुओते (वेश्या से भी) वहि जांय," और फारसी में 'आबरू खाक में मिला बैठे' इत्यादि।

इस प्रकार पानी की ज्येष्ठता और श्रेष्ठता का विचार करके लोग पुरुषों को भी उसी के नाम से आप पुकारने लगे होंगे। यह आपका समझना निरर्थक तो न होगा, वडप्पन और आदर का अर्थ अवश्य निकल आवेगा, पर खींचखाच कर, और साथ ही यह शङ्का भी कोई कर बैठे तो अयोग्य न होगी कि पानी के जल, वारि, अम्बु, नीर, तोय इत्यादि और भी तो कई नाम हैं उनका प्रयोग क्यों नहीं करते, "आप" ही के सुर्खाब का पर कहा लगा है? अथवा पानी की सृष्टि सबके आदि में होने के कारण वृद्ध ही लोगों को उसके नाम से पुकारिए तो युक्तियुक्त हो सकता है, पर आप तो अवस्था में छोटों को भी आप आप कहा करते हैं, यह आपकी कौन सी विज्ञता है? या हम यों भी कह सकते हैं कि पानी में गुण चाहे जितने हों, पर गति उसकी नीच ही होती है। तो क्या आप हमको मुह से आप आप करके अधोगामी बनाया चाहते हैं? हमें निश्चय है कि आप पानीदार होंगे तो इस बात के उठते ही पानी पानी हो जायगे, और फिर कभी यह शब्द मुह पर भी न लावगे।

सहृदय सुहृद्गण आपस में आप आप की बोली बोलते भी नहीं हैं। एक हमारे उर्दूदां मुलाक़ाती मौखिक मित्र बनने की अभिलाषा से आते जाते थे, पर जब ऊपरी व्यवहार मित्रता का सा देखा तो हमने उनसे कहा कि बाहरी लोगों के सामने की बात न्यारी है, अकेले में अथवा बेतकल्लुफ़ायतवालों के आगे आप आप न किया करो, इसमें मित्रता की

भिनभिनाहट पाई जाती है। पर वह इस बात को न माने, हमने दो चार बार समझाया, पर वह 'आप' थे क्यों मानने लगे? इस पर हमें झुंझलाहट छूटी तो एक दिन उनके आते ही और 'आप' का शब्द मुह पर लाते ही हमने कह दिया कि आपकी ऐसी तैसी? यह क्या बात है कि तुम मित्र बन कर हमारा कहना नहीं मानते? प्यार के साथ तू कहने में जितना स्वादु आता है उतना बनावट से आप सांप कहो तो कभी सपने में नहीं आने का। इस उपदेश को वह मान गये। सच तो यह है कि प्रेम-शास्त्र में, कोई बधन न होने पर भी, इस शब्द का प्रयोग बहुत ही कम, बरच नही के बराबर होता है।

हिन्दी की कविता में हमने दो ही कवित्त इससे युक्त पाए हैं, एक तो 'आपको न चाई ताके बाप को न चाहिये', पर यह न तो किसी प्रतिष्ठित ग्रन्थ का है, और न इसका आशय स्नेह सम्बद्ध है। किसी जले भुने कवि ने कह मारा हो तो यह कोई नहीं कह सकता कि कविता में भी "आप" की पूछ है। दूसरी घनानन्दजी की यह सवैया है—"आपही तौ मन हेरि हरयो तिरछे करि नैनन नेह के चाव में" इत्यादि। पर यह भी निराशापूर्ण उपालम्भ है, इससे हमारा यह कथन कोई खडन नहीं कर सकता कि प्रेम-समाज में "आप" का आदर नहीं है, तू ही प्यारा है।

सस्कृत और फारसी के कवि भी त्व और तू के आगे भवान् और शुमा ( तू का बहुवचन ) का बहुत आदर नहीं करते। पर इससे आपको क्या मतलब? आप अपनी हिन्दी के 'आप' का पता लगाइये, और न लगै तो हम बतला देंगे। सस्कृत में एक आप्त शब्द है, जो सर्वथा माननीय ही अर्थ में आता है, यहा तक कि न्यायशास्त्र में प्रमाण चतुष्टय (प्रत्यक्ष,

